के मार्च मास में जिस तरह उसका गांव बरवाद कर दिया गया था उसी तरह फिर नष्ट कर दिया जायेगा इसलिए उसने सूरजमल को सहायता या संरक्षण देने से साफ इनकार कर दिया। अतः उस ठाकुर ने तुरन्त आत्मसमर्पण कर दिया। सरकार ने बयान दिया "हालां कि कैप्टेन आउट्रम के जोशीले लेकिन कुछ सख्ती के कदम से जो खुश-किस्मत नतीजा हासिल हुआ है उस पर खुशी जाहिर किए विना नहीं रह सकते लेकिन हम सूरजमल को बागी करार देने को सख्ती का कदम और फौजों की रवानगी को गैर-जरूरी समझते हैं; फिर भी, यह सब काम ऐसी होशियारी के साथ पूरा हुआ है जिसको कैप्टेन आउट्रम ही कर सकते थे; हम इसकी दाद देते हैं। इसलिए हमने उनको सूचित कर दिया है कि हम तहे दिल से और खुशी के साथ मंजूर करते हैं कि यह सफलता उनके द्वारा निर्देश का पालन करने के कारण नहीं, वल्कि उसका उल्लंघन करने के कारण प्राप्त हुई है; साथ ही, उनको इस बात के लिए भी पाबन्द कर दिया है कि भविष्य में हमारे निर्देशों को पूरी तरह ध्यान देकर समझें और तदनुसार ही उनका पालन करें।

मई मास की 7 तारीख को सूरजमल (जो इस बीच में प्रतिज्ञा-मुक्त कैदी था) सिद्धपुर के व्यापारी को लेकर पोलिटिकल एजेण्ट के सामने हाजिर हुआ विगत घटनाओं के बारे में उन दोनों के बयान समान थे इसलिए कैप्टेन आउट्रम ने सूरजमल को बिना जुर्माने के गिरफ्तारी से मुक्त कर देना ही उचित समझा; इस अनपेक्षित सहृदयतापूर्ण व्यवहार के कारण वह ठाकुर वहुत आभारी प्रतीत हुआ।

सरकार लिखती है, "सूरजमल को जब से माफी दी गई है तब से उसके व्यवहार में जो परिवर्तन आया है उसकी सूचना देने में हमको खुशी होती है; और सम्माननीय मण्डल (Court) को यह लिखते हुए भी हमें हर्ष का अनुभव होता है कि महीकांठा में पुनः शान्ति स्थापना और व्यवस्था कायम करने में उसके प्रयत्न कैप्टेन आउट्रम के प्रयासों में सम्मिलित हो गए हैं। वाहर-वाटिया खूमला का विनाश और उसकी भयानक टोली को विखेरने में जो सफलता मिली है उसमें अधिक श्रेय इसी ठाकुर की सहायता को मिलना चाहिए।

'पहली सितम्बर, 1836 ई. से पहले-पहले बचे हुए धाड़ैतियों ने भी आत्मा-सम्पर्पण कर दिया और उदयपुर से ईडर तक पानौरा होकर नई सड़क चालू हो गई; यह एक वड़ा काम हो गया। सभी सम्बद्ध सरदारों ने यह स्वीकार कर लिया है कि एक नियत समय तक वे इस मार्ग के यात्रियों से चुगी वसूल नहीं करेंगे।

'पानौरा में ठहर कर पोलिटिकल एजेण्ट ने जो गांवों के सीमा सम्बन्धी विवाद निपटाने में प्रयास किए है वे वहुत सफल हुए हैं; एक खून का झगड़ा तो पीढ़ी-दर-पढ़ी कोई चालीस वर्षो से चला आ रहा था। पहाड़ियों के जंगली हिस्सों में उसकी इस उपस्थिति से एक यह भी लाभ हुआ कि सीमावर्ती ठाकुरों को धीरज और विश्वास देने का भी उसको अच्छा अवसर मिल गया क्योंकि इससे पहके उन

लोगों ने यूरोप-वासियों को अपनी सेना के सम्मुख शत्रुभाव के अतिरिक्त और किसी रूप में नहीं देखा था। उसने कई ऐसे झगड़े और विवाद भी निपटाए जो कई वर्षों से चले आ रहे थे और जिनके विषय में गुजरात के राजनीतिक अधिकारियों से एक कभी खत्म न होने वाली खतो-किताबत चल रही थी। कैप्टेन आउट्रम ने उन लोगों में अपने प्रति ऐसा विश्वास उत्पन्न कर दिया था कि बहुत से बाहरवाटियां भी अपने आप उसकी मध्यस्थता के लिए प्रार्थना करते थे।

'इस प्रत्र को समाप्त करते हुए स्वयं कैप्टेन आउट्रम के दिनांक 30 अप्रेल 1836 के पत्र में से अनुच्छेद उद्धृत करने में भी हमें हर्ष होता है, जिसमें उसने उस मित्रतापूर्ण व्यवहार का उल्लेख किया है जो, उसके मेलमिलाप-पूर्ण प्रयत्न के कारण, अंग्रेजी सेवाओं को, आवागमन के समय, इन इलाकों में प्राप्त हुआ है :—

"हमारी सेनाएं इन प्रान्त में, शत्रुओं की तरह नहीं मित्रों की तरह गुजरी। जो भील पहले सैनिकों को देखते ही भाग ज ते थे अब वापस आ गए और जिस तरह का सद्-व्यवहार उनके साथ किया गया उसे देखकर चकित रह गए। अथवा, पहले जब उनके गाँव के पास फौजी दस्ते ठहरते तो वे डर के मारे सामने भी नहीं आते थे परन्तु अब की बार लौटने पर जब उन्होंने देखा कि उनकी अनुपस्थिति में कोई नुकसान नहीं हुआ है तो वे दंग रह गए। सेना के आदमियों और ग्रामवासियों में व्यक्तिगत सम्पर्क भी स्थापित किए गए जिसका परिणाम यह देखा गया कि लौटते समय सेना को बहुत ही प्रसन्नता एवं विश्वासपूर्ण व्यवहार प्राप्त हुआ। वास्तव में, इस वर्ष महीकांठा में जो सेना का दौरा हुआ उससे शान्ति का मार्ग प्रशस्त हुआ है; और, इस बार सेना के आगमन को यहां वरदान के रूप में ग्रहण किया गया है, देश पर आफत समझ कर उसको दूर टालने के प्रयत्न नहीं किए।

इस प्रकार गुजरात के आरम्भिक इतिहास काल से लेकर यहां पर मरहठों और तदनन्तर ब्रिटिश के आगमन एवं सत्ता संथापन तक का ऐतिहासिक वृत्तान्त अलेक्जैण्डर किनलॉक फार्बस की रासमाला के तीन भागों में स्थानीय रास साहित्य को आधार बनाकर संकलित किया गया है। सन् 1854 में पुस्तक पूरी करके फार्बस स्वदेश चले गए और बाद में लौट तो दूसरे कार्यों में लग गए, ऐसी दशा में वह इसी समय तक का इतिहास लिख सके परन्तु एक जिज्ञासु और अध्ययनशील अंग्रेजी विद्वान होने के नाते उन्होंने इस प्रदेश की संस्कृति का भी विस्तृत अध्ययन किया जो रास-माला का चतुर्थ भाग है। भारत के विभिन्न प्रदेशों की संस्कृति, स्थान, काल एवं सम्पर्क भेद से यद्यपि विविध रूप से विकसित हुई परन्तु मूलभूत भारतीय संस्कृति इन सभी प्रान्तों की विविधता में सूक्ष्म रूप में विद्यमान है। अतः किसी भी प्रान्त की संस्कृति के अध्ययन से भारतीय संस्कृति की आत्मा का दर्शन किया जा सकता है। फार्बस लिखित यह अध्ययन आवश्यक टिप्पणियों सहित पृथक रूप से प्रकाशित हो रहा है।

●●

# अनुक्रमणिका

# आधुनिक गुजरात



बाड़मेर
सिवाना
पाली
मारवाड़
रा ज स्था न
जालोर
भीलवाड़ा
पाकिस्तान
एरिनपुरा
सांचोर
भीनमाल
सिरोही
चित्तौड़
नीमच
थराद
दिसा
दियोदर
पालनपुर
उदयपुर
ऋषभदेव
बड़ी सादड़ी
ढेबर झील
डूंगरपुर
मंदसौर
कच्छ का रण
लखपत
खावड़ा
बन्नी
रापड़
छोटा रन
महेसाना
हिम्मतनगर
बीजापुर
जांखौ
भुज
मांडवी
कलोल
बांसवाड़ा
कच्छ की खाड़ी
नवलखी
अहमदाबाद
रामपुर
रतलाम
गु ज रा त
सुरेन्द्रनगर
नडियाद
दोहद
झाबुआ
जामनगर
राजकोट
खेड़ा
खंभात
पोरबंदर
गोप
जसदान
भावनगर
जम्बुसर
छोटा उदयपुर
राजपुर
अ र ब सा ग र
भरूच
नर्मदा
जूनागढ़
(सोरठ)
अमरेली
पालीताणा
अंकलेश्वर
सूरत
म हा रा ष्ट्र
सोमनाथ
दीव